स्वास्थ्योपयोगी साहित्य

# तन्दुरुस्ती हज़ार नियामत

शरीर तथा रोगों के घरेलू इलाज का परिचय


लेखक

सव्यसाची



१९७७




सस्ता साहित्य मण्डल प्रकाशन



# प्रकाशकीय

पाठकों ने एक कहावत सुनी होगी—'तन्दुरुस्ती हज़ार नियामत', यानी तन्दुरुस्ती दुनिया में सबसे बड़ी चीज़ है और तन्दुरुस्त आदमी ही सुखी रह सकता है, बड़े काम कर सकता है। लेकिन हममें से बहुत कम आदमियों को अपने शरीर की जानकारी होती है। हम लोग बीमार पड़ते हैं और घबराकर डाक्टरों-वैद्यों की शरण में जाते हैं और उनकी जेबें भरते हैं।

इस किताब के पहले खंड में बताया गया है कि हमारा यह शरीर कैसे बना है और हम किस तरह से तन्दुरुस्त रह सकते हैं। इस खण्ड की सामग्री पढ़कर जहां शरीर की जानकारी होती है, वहां यह भी पता चलता है कि आदमी का तन्दुरुस्त रहना उसके हाथ की बात है।

दूसरे खण्ड में बताया गया है कि सावधानी रखने पर भी यदि रोग हो जाय तो किस प्रकार घरेलू इलाज द्वारा, बिना खर्च के या थोड़े-से-थोड़े खर्च में, उससे छुटकारा पा सकते हैं।

गांधीजी प्राकृतिक चिकित्सा के बड़े प्रेमी थे, उन्होंने उस संबंध में बहुत-कुछ लिखा। उनकी पुस्तक 'आरोग्य साधन' अपने ढंग की निराली पुस्तक है। उसमें उन्होंने वे सब बातें बड़े सरल-सुबोध ढंग से समझाई हैं, जो तन्दुरुस्त रहने के लिए विशेष आवश्यक हैं।

यह पुस्तक उन्हीं की 'आरोग्य-साधन' के आधार पर लिखी गई है।

पुस्तक बड़े काम की है। जो भी इसे पढ़ेंगे, उन्हें लाभ ही होगा।

—मंत्री

# विषय-सूची

## तन्दुरुस्ती हज़ार नियामत



## बीमारी कैसे दूर करें ?

: १ :

# तन्दुरुस्ती

एक कहावत है कि रोग दूर करने से रोग न होने देना कहीं अच्छा है। पानी के पहले पाल बांधने की कहावत का भी यही मतलब है। जैसे खोया हुआ रत्न मुश्किल से मिलता है और पहले उसकी देखभाल में जितनी मेहनत करनी पड़ती है, उसकी तलाश में उससे कहीं अधिक परेशानी उठानो पड़ती है, वैसे ही तन्दुरुस्तीरूपी रत्न के हाथ से निकल जाने के बाद उसे फिर से पाने में बड़ा कष्ट उठाना पड़ता है, समय खर्च करना पड़ता है। इसलिए होशियार आदमियों को तन्दुरुस्त रहने पर ज्यादा जोर देना चाहिए।

अंग्रेजी के कवि मिल्टन ने कहा है कि आदमी का मन ही उसके लिए स्वर्ग या नर्क है। स्वर्ग कहीं बादलों और नर्क कहीं धरती के अन्दर नहीं है। मन ही बंधन (नर्क) और मोक्ष (स्वर्ग) का कारण है। इसके अनुसार कहा जा सकता है कि अपने तन्दुरुस्त या बीमार रहने का कारण आदमी आप ही है। हम जैसे अपने कामों से बीमार होते हैं, वैसे ही विचारों से भी। एक मशहूर वैद्य का कहना है कि महामारी, हैजा, प्लेग आदि बीमारियों से इतने रोगी नहीं मरते, जितने इन बीमारियों के डर से मरते हैं। 'कायर बिना मौत मरता' यह कहावत झूठी नहीं है।

हमारी नाजानकारी से भी हमारी तन्दुरुस्ती बिगड़ती है। अचानक कोई मुसीबत आ पड़ी, उसे दूर करने का उपाय न जानने के कारण वेबस हो हम पागल-से हो जाते हैं और भला करने जाते-जाते बुरा कर बैठते हैं।

बात ताज्जुब की है, लेकिन सच है कि हम आकाश के तारे गिनने का इरादा रखते हैं, लेकिन छान की बल्लियों से अनजान रहते हैं। अपने शरीर में क्या हो रहा है, वह क्या है, किससे बना है, उसके अंदर की हड्डियां, मांस, खून आदि कैसे बनते हैं, उन सबका क्या मतलब है, शरीर में बोलनेवाला कौन है, हममें हरकत कहां से आती है, हममें कभी अच्छे और कभी खराब विचार कहां से आते हैं, हमारी मर्जी के बिना यह मन कैसे करोड़ों मीलों की दौड़ लगाता है, शरीर चींटी की चाल चलता है और मन हवा से भी हजार गुना तेज दौड़ता है, इनके कारणों का हमें कुछ भी पता नहीं।

शरीर के वारे में मामूली वातों की जानकारी हरेक आदमी के लिए जरूरी समझी जानी चाहिए। बालकों की पढ़ाई में भी इस ज्ञान को शामिल करना चाहिए। अंगुली कट गई, क्या करें, पता नहीं; कांटा गड़ गया, निकाल नहीं सकते; सांप ने काट खाया तो धीरज रखकर फौरन क्या करना चाहिए, इसका पता नहीं—अगर इन सब पर विचार करने बैठें तो शर्म से हमारा सिर नीचा हो जाना चाहिए।

हम लोगों को जरा-से रोगों में तुरन्त डाक्टर या वैद्य के यहां दौड़ने की आदत पड़ गई है। और न सही तो नाऊ या पड़ोसी की सलाह से ही दवा ले लेते हैं। हम मान बैठे हैं कि दवा [illegible] रोग नहीं जाता। यह भारी कमी है। इसकी बदौलत

हमने जितनी तकलीफ उठाई है और उठा रहे हैं, उतनी दूसरे कारणों से न भोगी है, न भोगेंगे। दर्द के माने दुःख है। रोग का भी यही मतलब है। बीमारी का इलाज ठीक है; लेकिन उसके दूर करने की दवा लेना बेकार है। यही नहीं, बहुत बार दवा से नुकसान होता है। घर में पड़े कूड़े को ढक देने का और दवा का एक-सा असर होता है। ढक देने से कूड़ा सड़कर हमें नुकसान पहुंचाता है, यही दशा दवा लेनेवालों की होती है। अगर हम कूड़े को निकाल दें तो घर जैसा-का-तैसा साफ हो जाय। रोग-दुःख देकर प्रकृति हमें बताती है कि शरीर में कूड़ा इकट्ठा हो गया है। प्रकृति ने शरीर ही में कूड़ा निकालने के रास्ते बना रखे हैं। जब-जब रोग हो, हमें समझना चाहिए कि प्रकृति ने अब हमारे शरीर में से कूड़ा निकालना शुरू किया है। हमारे घर का कूड़ा साफ करने आनेवाले का हम उपकार मानते हैं। उसके कूड़ा साफ करते समय जरा दिक्कत भी होती है तो हम उसे सहन कर लेते हैं। वैसे ही प्रकृति के हमारे शरीर-रूपी घर में से कूड़ा साफ करते समय हम शांत रहें, तो हमारा शरीर साफ हो जाय और हम तंदुरुस्त हो जायं। शरीर को तन्दुरुस्त रखने के लिए यह सबसे अच्छा नियम है। इसे हर आदमी आजमाकर देख सकता है।

घर में एक बार दवा-देवी आई कि फिर वह निकलने का नाम ही नहीं लेती। अनगिनत आदमी जन्म-भर किसी-न-किसी रोग में फंसे रहते हैं, दवा-पर-दवा लेते हैं और अन्त में स्वयं हैरान होकर और दूसरों को हैरान करने के बाद तड़प-तड़पकर परलोक सिधार जाते हैं।

हम हर जगह देखते हैं कि जहां चिकित्सक बढ़े हैं, वहां

रोग भी बढ़े हैं। एक पैसे की दवा के लिए एक रुपया लेते हैं। दवावाले अक्सर यह नहीं मालूम होने देते कि उनकी दवाइयां किन चीजों के मेल से बनी हैं।

पाठकों को इतना समझ लेना चाहिए कि बीमारों को डाक्टरों के चक्कर में पड़ने की जरूरत नहीं है। यकायक दवा लेने की भी जरूरत नहीं है। लेकिन ज्यादातर आदमियों को इतना सब्र नहीं होता। जहां तक हो सके सब्र करो, डाक्टरों को न सताओ और बुलाना ही हो तो किसी भलेमानस के पास जाओ, उसकी सलाह पर चलो, दूसरे को जब वह कहे तभी बुलाओ। तुम्हारा रोग तुम्हारे डाक्टर के हाथ में नहीं है। जिंदगी होगी तो जरूर आराम हो जायेगा और तदबीर करने पर भी न बचो तो समझना चाहिए कि यह भी जिंदगी की एक अदल-बदल ही है।

आमतौर पर लोग उस आदमी को तंदुरुस्त समझते हैं जो मजे में खाता-पीता है, चलता-फिरता है और वैद्य-डाक्टरों को नहीं बुलाता; पर सोचने से मालूम होगा कि लोग इसमें भूल करते हैं। ऐसे उदाहरणों की कमी नहीं है कि खाते-पीते और चलते-फिरते आदमी भी रोगी हैं, लेकिन बीमारी की परवा न करने के कारण अपने को तन्दुरुस्त मान बैठे हैं। बिलकुल तन्दुरुस्त आदमी दुनिया में थोड़े ही मिलेंगे। इस शरीर की उपमा गुलाब के फूल से दी गई है। गुलाब के फूल का ऊपरी भाग तो उसका शरीर है और खुशबू उसकी आत्मा। कागज़ के गुलाब को कोई पसंद नहीं करता। हम कह सकते हैं कि जिनका शरीर अखंड है, यानी शरीर में किसी तरह की कमी नहीं है, दांत ठीक हैं, कान-आंख आदि मौजूद हैं, नाक नहीं बहती, चमड़े से पसीना

बहता है और बसाता नहीं, पैर नहीं बसाते, मुंह से बू नहीं आती, हाथ-पैर मामूली काम बिना थकान के कर सकते हैं, जो बिना थके दस-बारह मील रोज चल सकते हैं, जो विषयों में नहीं फंसे रहते, न बहुत मोटे हैं, न पतले, जिनकी इंद्रियां और मन सदा काबू में रहते हैं, वे ही नीरोग हैं। बिलकुल नीरोग मनुष्य को मौत का डर नहीं रहता। हमारा मौत से डरना साबित करता है कि हम तन्दुरुस्त नहीं हैं।

: २ :

## हमारा शरीर

छिति जल पावक पवन पुनि पंचम गगन विचार।
पंच तत्त्व के पिंड को नाम भयौ संसार॥

अर्थात—मिट्टी, जल, आग, वायु और आकाश के मेल से प्रकृति और उसके भी बनानेवाले पुरुष ने जो खेल रचा है, उसी को हम संसार कहते हैं। शरीर को चलाने के लिए साफ मिट्टी, साफ पानी, धूप, साफ और खुला मैदान तथा साफ हवा बहुत जरूरी हैं। इनमें से किसी के भी कम हो जाने से हमारे शरीर में बीमारी पैदा होती है।

चाम, हड्डी, मांस और खून से शरीर बना है। इसमें मुख्य चीज हड्डियां हैं। डाक्टरों की गिनती से सारे शरीर में एक सौ अड़तीस हड्डियां हैं। हड्डियों का ऊपरी भाग सख्त किन्तु भीतरी भाग नर्म और पोला होता है।

शरीर का सारा काम दस इन्द्रियों और मन द्वारा होता है। दस इन्द्रियों में पांच कर्मेन्द्रियां हैं, पांच ज्ञानेन्द्रियां। हाथ,

पांव, मुंह, जननेन्द्रियां। और गुदा—ये पांच कर्मेन्द्रियां हैं। छूनेवाली खाल, देखनेवाली आंख, सुननेवाले कान, गंध जाननेवाली नाक और स्वाद या रस को पहचाननेवाली जीभ—ये पांच ज्ञानेन्द्रियां हैं। मन से हम विचार करते हैं। कोई-कोई मन को ग्यारहवीं इन्द्रिय कहते हैं। इन इन्द्रियों के ठीक-ठीक काम करते रहने पर ही आदमी तन्दुरुस्त कहा जा सकता है।



मनुष्य का शरीर

हमारे शरीर का सबसे मुख्य भाग मेदा है। इसके जरा-से आलस करने से हमारा सारा शरीर ढीला हो जाता है। मेदा भोजन को पचाकर उसके द्वारा शरीर का पोषण करता है। इससे शरीर को वही सहायता मिलती है जो रेलगाड़ी को जन से। मेदा पसलियों के अन्दर वाईं ओर होता है। इसमें अनेक क्रियाएं होकर तरह-तरह के रस तैयार होते हैं और वह भोजन का तत्त्व खींचता है। बचा हुआ निकम्मा हिस्सा टट्टी-पेशाब बनकर आंतों के रास्ते बाहर निकल जाता है। इसके ऊपरी हिस्से में कलेजे का बांया भाग है। मेदे के बाईं ओर तिल्ली है। कलेजा पसलियों के अन्दर दाहिनी ओर है। इसका काम खून साफ करना और पित्त पैदा करना है। यह पित्त खाना पचाने के लिए बहुत ही उपयोगी होता है।

पसलियों के नीचे खाली जगह में फेफड़े हैं। छाती के बाईं ओर और दाहिनी ओर की मिलाकर कुल चौबीस हड्डियां हैं। पांचवीं और छठी पसलियों के बीच में कलेजे की धुकधुकाहट होती है। फेफड़े श्वास-नली के बने हुए हैं। इनमें हवा भरी रहती है और इनसे खून साफ होता है। सांस हमेशा नाक से लेनी चाहिए।

खून से हमारा पोषण होता है। वह अन्दर की नलियों—नसों—द्वारा फिरा करता है। खून की हरकत के कारण हमारी नाड़ी एक मिनट में बहत्तर बार चलती है।

खून की सफाई के लिए सबसे जरूरी चीज हवा है।

: ३ :

## हवा

शरीर के लिए तीन तरह की खुराक जरूरी है—हवा, पानी और अन्न। इनमें हवा सबसे जरूरी है। यही कारण है कि प्रकृति ने हवा इतनी ज्यादा पैदा की है कि वह हमें बिना मोल मिला करती है। डाक्टरों ने साबित किया है कि अगर आदमी को पांच मिनट भी हवा के बिना रखा जाये तो वह मर जायेगा। हम जैसे गंदा पानी पीने और खराब भोजन करने से हिचकते हैं वैसे ही गंदी हवा में सांस लेने से हिचकना चाहिए। जैसे बुरा कोयला भरने से इंजन खराब हो जाता है, वैसे ही खराब हवा से फेफड़े बिगड़ जाते हैं। हम सबको जानना चाहिए कि ऐसी जरूरी हवा को कैसे साफ रखा जा सकता है।

हमारे पाखाने, बाड़े और कुठौर पेशाब करने के स्थान ही हवा बिगाड़ते हैं। पाखाने से होनेवाली हानियों का खयाल बहुत ही कम आदमियों को होता है। बिल्ली-कुत्ते पाखाना फिरने के पहले पंजों से एक गड्ढा-सा खोद लेते हैं और पाखाना फिरकर उसपर धूल डाल देते हैं। जहां नये ढंग के पानी के नलवाले पाखाने न हों, वहां हमें भी ऐसा ही करना चाहिए। हम मनमानी जगहों में पेशाब करके भी हवा गन्दी करते हैं। यह आदत बिलकुल छोड़ देनी चाहिए। हम लोग फर्श पर, बरामदे की जमीन पर, आंगन में दीवारों पर कहीं भी विना विचारे पिच-पिच थूका करते हैं। यह बड़ी बुरी आदत है। हमारा कर्त्तव्य है कि घर में जहां-तहां न थूककर थूकदानी रखें और रास्ता चलते थूकने की जरूरत हो तो जहां जमीन पर खूब धूल हो, वहां थूकें।

कुछ लोगों में सागभाजी के छिलके और रांधे हुए अन्न को जहां-तहां फेंकने की आदत होती है। कोई भी सड़नेवाली चीज खुली नहीं फेंकनी चाहिए।

तन्दुरुस्ती के ध्यान से हर आदमी को नाक से ही सांस लेनी सीखनी चाहिए। सांस सवेरे खुली हवा में खड़े होकर बीस दफा लेनी चाहिए। इससे छाती मजबूत और चौड़ी हो जाती है। हमें हरदम खुली हवा में सांस लेनी चाहिए। जहां तक हो सके मैदान या बरामदे में लेटें, जहां काफी खुली हवा मिले। घर में खिड़कियां और दरवाजे खुले रखें। हवा हमारी चौबीसों घंटे की खुराक है, इसलिए किसी रूप में भी उससे डरने की जरूरत नहीं।

जैसे खुली हवा में सोने की जरूरत है वैसे ही मुंह खुला

रखकर सोना भी जरूरी है। बहुत-से लोग मुंह ढक कर सोते हैं। इससे हम बाहर निकली हुई जहरीली हवा को भीतर ले लेते हैं।



मकान हवादार होना चाहिए

जैसे हम बिना हवा के नहीं रह सकते, वैसे ही बिना उजाले के भी नहीं जी सकते। शहर के लोग गांववालों से कमजोर होते हैं। उन्हें हवा और उजाला कम नसीब होते हैं।

: ४ :

## पानी

हमारे जीवन के लिए पहला नम्बर हवा का है, दूसरा पानी का। हवा बिना मनुष्य कुछ ही मिनटों तक जी सकता है और पानी बिना कुछ घंटों तक। पानी पीने के लिए मिलता है तो मनुष्य अनाज खाये बिना भी बहुत दिनों तक निभा सकता

है। हमारे शरीर में ७० फीसदी से भी अधिक पानी है। पानी के बिना शरीर का वजन आठ से बारह पौंड तक होता है। हमारी सभी खुराकों में थोड़ा-बहुत पानी रहता है, पर जो पानी हमारे लिए इतनी जरूरी चीज है, उसकी देख-रेख हम बहुत कम करते हैं।

पानी बिगड़ने के दो कारण होते हैं :

१. पानी का ऐसी जगह मिलना, जहां वह साफ न रह सके।

२. हमारा पानी को बिगाड़ना।

खराव जगह का पानी बिलकुल न पीना चाहिए। नहाने के स्थान का पानी कभी पीने के काम में न लाना चाहिए। टंकियों का पानी यदि साफ रखना हो तो उन्हें धोते रहना चाहिए और कभी-कभी साफ भी करते रहना चाहिए। पानी के सव दोष दूर करने का सवसे अच्छा उपाय यह है कि पहले उसे आध घंटे तक उवालें और ठंडा करके बिना हिलाये एक दूसरे बर्तन में साफ और मोटे कपड़े में छानकर काम में लावें।

वहुत-से आदमी नहीं जानते कि पानी हल्का और भारी दो तरह का होता है। जिस पानी में साबुन मलने से तुरन्त फेन न उटे, पानी का रंगभर वदल जाय, उसे भारी समझना चाहिए। भारी पानी में अनाज मुश्किल के पकता और पचता है। हल्का पानी मीठा और स्वादिष्ट होता है।

पानी कव और कितना पीना चाहिए, इसका सीधा जवाव है कि प्यास लगने पर। खाते समय और खाने के पीछे पानी पीने में कोई हर्ज नहीं।

: ५ :

# खुराक

हवा, पानी और अन्न तीनों ही चीजें हमारी खुराक हैं, फिर भी हम लोग अनाज ही को खुराक मानते हैं। अनाज में हम दोनों की गिनती करते हैं।

लाख में निन्नानवे हजार नौ सौ निन्नानवे आदमी सिर्फ स्वाद के लिए खाते हैं। इसकी परवा नहीं करते कि खाने के वाद वीमार पड़ जायेंगे या अच्छे रहेंगे। बहुतेरे लोग खूब खा सकने के लिए जुलाब लेते हैं या पाचक चूरन फांकते हैं। कुछ एक ही बार में इतना खा जाते हैं कि फिर उन्हें दो-दो दिन तक भूख नहीं लगती।

मनुष्य खाने के लिए पैदा नहीं हुआ, न खाने के लिए जीता है, बल्कि अपने को पैदा करनेवाले को पहचानने को पैदा हुआ है और उसी के लिए जीता है।

पशु-पक्षियों को देखिये। वे स्वाद के लिए नहीं खाते, ठूंस-ठूंसकर पेट नहीं भरते। भूख लगने पर भूख भर ही खाते हैं।

भली-भांति विचार करने से मालूम होगा कि झूठ, चोरी और पापों का मुख्य कारण हमारी जीभ की आजादी है। जीभ को वश में रखने से दूसरी बुराइयों का नाश करना हमारे लिए बहुत आसान हो सकता है। ब्याह-शादी में इस स्वाद ही के लिए भोजन करते कराते हैं। ग़मी तक में स्वाद से नहीं चूकते। त्यौहार आया कि मिठाई-पकवान बनना मामूली बात है। ऐसे घोर अंधकार से हम कैसे बच सकते हैं?

प्रकृति दुनिया के मनुष्य, पशु-पक्षी और कीड़े इत्यादि सभी प्राणियों के लिए हर दिन खुराक तैयार करती रहती है। उसके दरबार में भूल-चूक का काम नहीं। जब हर रोज उतना ही अनाज पैदा होता है, जितना संसार के सब जीवों के लिए काफी है तो साफ है कि अगर कोई अपने हिस्से से अधिक खा ले या न खाने योग्य चीज खा जाय तो दूसरों के हिस्सों में उतनी ही कमी पड़ेगी। हम अपनी सच्ची जरूरत से जितना अधिक खाते हैं, उतना खाना चोरी का है।

हमें कौन-सी चीज खानी चाहिए, इसके पहले यह देख लेना जरूरी है कि हमें कौन-सी चीज न खानी चाहिए। शराब, बीड़ी, तंबाकू, भांग, चाय, काफी, कोको, मसाला आदि सब चीजें छोड़ने लायक हैं। शराब से हजारों घर धूल में मिल गये हैं। उससे मनुष्य का मेदा जल जाता है। अच्छा मनुष्य भी शराब से निकम्मा हो जाता है। लोग कहते हैं कि दवा की भांति शराब पीने में कोई हर्ज नहीं; परंतु असल में इतनी की भी जरूरत नहीं। अफीम के फेर में पड़कर चीन जैसे बड़े देश की प्रजा भी अपनी पायी हुई आजादी खो बैठी थी।

बीड़ी और तंबाकू ने मनुष्यों पर ऐसा असर जमा रखा है कि उसके मिटने में एक जमाना लगेगा। छोटे-बड़े सभी इसके फेर में हैं। सिगरेट का खर्च भी कम नहीं। उससे पचाने की ताकत कम हो जाती है। जो नीरोग रहना चाहते हैं, उन्हें सिगरेट पीना जरूर छोड़ देना चाहिए।

चाय, काफी और कोको तीनों हाजमे को कम करनेवाले हैं। ये नशे की चीजें हैं।

इन तीनों चीजों के बदले नीचे लिखे ढंग से तन्दुरुस्ती

बढ़ानेवाली चाय वन सकती है। पहले गेहूं को साफ तवे या कढ़ाही में डालकर भूनना चाहिए। खूब लाल होने पर उन्हें चक्की में बारीक दल लिया जाय। इसमें से एक चम्मच प्याले में डालकर उस पर उबलता हुआ पानी डाल दें। यदि इसे एक मिनट तक चूल्हे पर चढ़ा रहने दें तो और भी अच्छा। जरूरत जान पड़े तो इसमें दूध और शक्कर भी मिला सकते हैं।

शरीर की बनावट पर विचार करने से जान पड़ता है कि प्रकृति ने मनुष्य को वनस्पति खानेवाला बनाया है। मनुष्य मांस खानेवाला नहीं है। इतना ही नहीं, वह चाहे जिस वनस्पति के खाने के लिए भी नहीं बना है। उसकी असली खुराक वनस्पति में फल, फूल और मूल आदि ही होने चाहिए। केला, नारंगी, खजूर, अंजीर, सेब, अन्ननास, अखरोट, मूंगफली और नारियल आदि में तन्दुरुस्ती की रक्षा करनेवाले और ताकत देनेवाले लगभग सभी तत्त्व मौजूद हैं।

फलाहार के बाद दूसरे दर्जे की खुराक वनस्पति है। इसमें सब तरह की सागभाजी, अन्न और दूध शामिल हैं। गेहूं सबसे ऊपर है। केवल गेहूं खाकर मनुष्य जी सकता है। उसमें सब पोषक चीजें ठीक मात्रा में मौजूद हैं। ज्वार, बाजरा और मक्का गेहूं की बराबरी नहीं कर सकते। मैदा बिलकुल निकम्मी चीज होती है।

डाक्टर एलिस्टन ने लिखा है कि मैंने एक कुत्ते को मैदे पर रखा था। नतीजा यह हुआ कि वह मर गया। साफ गेहूं का पत्थर की चक्की से घर में हाथों-पिसा हुआ आटा सबसे अधिक अच्छा होता है। उसे बिना छाने काम में लाना चाहिए। इस आटे की रोटी स्वाद में मीठी और नरम होती है।

गेहूं खाने का दूसरा सहज उपाय है उसे मोटा दलकर दलिया बना लिया जाय।

दाल की किस्म की चीजें जैसे चना, उरद, मटर, अरहर, मूंग, मसूर आदि बहुत भारी होती हैं।

हिन्दुस्तान में लाल मिर्च, धनिया, जीरा, काली मिर्च आदि के खाने का बहुत रिवाज है। दुनिया के और किसी भी भाग में इतना नहीं है। अधिक मसाला खाने से आदमी का मेदा कमजोर हो जाता है। कितनों को तो संग्रहणी हो जाती है। इसलिए अपनी खुराक में से मसाला निकाल देना चाहिए।

वनस्पति और मांस-मिली खुराक बहुत आदमी खाते हैं। उनमें से बहुतों के पीछे अनेक रोग लगे रहते हैं। मांस खाने से दांतों को हानि पहुंचती है, आदमी में क्रोध बहुत पैदा हो जाता है।

खुराक को खूब चबाने की जरूरत है। इसमें हमें बहुत ही थोड़ी खुराक में अधिक-से-अधिक उपयोगी तत्त्व मिल सकते हैं। जो आदमी पच जाने योग्य मात्रा में फायदा पहुंचाने वाला भोजन करते हैं, उन्हें बहुत थोड़ा, बंधा हुआ और बदबू से रहित दस्त होता है। जिसे इस प्रकार खुलकर दस्त न होता हो, उसे समझ लेना चाहिए कि उसने अधिक और नुकसान पहुंचाने वाला खाना खाया है और उसे खूब चबाकर मुंह की लार के साथ नहीं मिलने दिया है। इस तरह मनुष्य अपने दस्त से समझ सकता है कि उसने कम खाया है या अधिक।

जिन्हें रात में चैन की नींद न आवे, सपने दिखाई दें, जीभ का स्वाद सवेरे खराब जान पड़े, उन्हें समझ लेना चाहिए कि उन्होंने अधिक खा लिया है। जिन्हें रात को पेशाब के लिए

उठना पड़े, उन्हें समझ लेना चाहिए कि उन्होंने पतली चीजें अधिक खाई हैं। बहुत-से आदमियों के मुंह से बदबू आती है। इससे पता चलता है कि उन्हें खुराक हजम नहीं हुई है। अधिक खानेवालों के फुंसियां हो जाती हैं। कितनों को डकारें आया करती हैं, कितनों को वायु सरा करती है। इन सबकी वजह यही है कि हमारा पेट पाखाना बना हुआ है और हम इस पाखाने की पेटी को साथ लिये फिरते हैं। हमें हर्गिज ज्यादा न खाना चाहिए। तन्दुरुस्ती के लिए अगर कोई आदमी हर पखवाड़े में एक दिन उपवास या एक समय भोजन करे तो इससे उसे बहुत फायदा होगा। जब हवा में नमी अधिक होती है और सूरज दिखाई नहीं देता तब मेदा अपना काम बहुत कम कर देता है। ऐसे समय में आदमी को कम भोजन करना चाहिए।

जवानी बीतने के बाद दो दफे से अधिक खाने की आवश्यकता नहीं है।

: ६ :

## कसरत

आदमी को हवा, पानी और अन्न की जितनी आवश्यकता है, उतनी ही कसरत की भी। कसरत बिना मनुष्य तन्दुरुस्त नहीं रह सकता। जैसे खुराक हाड़-मांस के लिए ही नहीं, मन के लिए भी आवश्यक है, वैसे ही कसरत शरीर के लिए ही नहीं, मन के लिए भी होनी चाहिए। शारीरिक कसरत न करने से आदमी रोगी रहताहै, मन की कसरत न करने से ढीला-ढाला। अंग्रेजी

कहावत है कि नीरोग वही आदमी है, जिसके नीरोग शरीर में नीरोग मन हो।



सबसे अच्छीकसरत धरती पर मेहनत

सबसे अच्छी कसरत धरती पर मेहनत करना है। उसके बाद नंबर आता है चलने का। हमारे साधु-संत खूब तन्दुरुस्त रहते थे, उसकी एक वजह यह भी थी कि वे लोग घोड़ा-गाड़ी आदि में नहीं चलते थे। अपनी सारी यात्रा पैदल ही करते थे। चलने से शरीर के हर भाग में तेजी से खून दौड़ता है, हलचल होती है और सारा शरीर कस जाता है। दो-एक मील का चलना, चलना नहीं कहलाता है। दस-बारह मील का चलना चलना है। जो लोग रोज ऐसा न कर सकें, वे हर इतवार को खूब चल सकते हैं।

: ७ :

# पोशाक

आजकल यह हवा बह रही है कि यूरोप की पोशाक हमारे लिए वहुत अच्छी है। उससे हमारा रौब वढ़ जाता है और लोग हमारा आदर करने लगते हैं। यह गलत है। यूरोप की पोशाक वहां के ठंडे देशों के लिए भले ही ठीक हो, हिन्दुस्तान के लिए वह काम की नहीं हो सकती। हिन्दुस्तान के लिए, चाहे वह हिन्दू हो या मुसलमान, हिन्दुस्तान की ही पोशाक ठीक हो सकती है। हमारे कपड़े खुले और ढीले-ढाले होते हैं। इसलिए उनमें हवा आ-जा सकती है। यही नहीं, ज्यादातर कपड़े सफेद होते हैं, जिससे सूरज की किरणें बिखर जाती हैं। जहां तक हो, सिर को खुला रखने में ही फायदा है।

पैरों से भी हम बहुत-से रोगों के पंजे में फंस जाते हैं। बूट आदि पहननेवालों के पैर नाजुक हो जाते हैं। उनसे पसीना निकलने लगता है और वह बहुत ही वदवू करता है। जिनका सिर दुखता हो, जिनका शरीर कमजोर हो, जिनके पैरों में दर्द रहता हो, उनके लिए तो हमारी यही सलाह है कि वे नंगे पैर चलने का प्रयोग करके देखे। उन्हें फौरन लाभ होगा।

: ८ :

# ब्रह्मचर्य

तन्दुरुस्त रहने की मुख्य कुंजी ब्रह्मचर्य है। हम जितना कमावें, उतना ही उड़ा दें तो कुछ बचत नहीं होतो। वैसे ही

हम जितना आरोग्य कमायें, उतना ही उड़ा दें तो क्या बचत होगी ? इसलिए स्त्री-पुरुष दोनों के लिए आरोग्य-रूपी धन इकट्ठा करने के लिए ब्रह्मचर्य की पूरी आवश्यकता है।

एक रत्ती सुख के लिए हम मन-भर से भी अधिक बल पल-भर में खो बैठते हैं। मद उतरने पर हमारी बुरी हालत हो जाती है। शरीर भारी रहता है, सच्चा आराम नहीं मिलता, मन ठिकाने नहीं रहता। ब्रह्मचर्य पालन करनेवालों की ऐसी हालत नहीं रहती। उन्हें मौत का डर नहीं सताता और वे मरते दम तक ईश्वर को नहीं भूलते।

ऐसे स्त्री-पुरुष भाग्य से ही मिलते हैं, जो संतान पैदा करने के लिए ही काम-भोग करते हों, बाकी हजारों आदमी तो विषय-वासना को तृप्त करने के लिए करते हैं। नतीजा यह होता है कि उनके न चाहते हुए भी संतान पैदा हो जाती है। हमसे तो वे पशु ही भले हैं, जिनमें नर और मादा का संभोग तभी कराया जाता है जब उनसे बच्चे पैदा कराने होते हैं। हमारी खुराक, रहन-सहन, बातचीत, आसपास के दृश्य, ये सब हमारी विषय-वासना को जगाने वाले हैं।

जहां तक हो, देर से विवाह करें। युवक २५-३० बरस तक विवाह न करने का प्रण कर सकते हैं। बचपन में विवाह करना मानो बच्चों को एक तरह से बेच डालना है।

वीर्यरक्षा के लिए साफ हवा, साफ पानी, स्वच्छ भोजन और शुद्ध विचारों की बड़ी जरूरत है। जिन्होंने थोड़े समय तक भी ब्रह्मचर्य का पालन किया है, उन्हें भी अपने मन और शरीर के बढ़े हुए बल का साफ अनुभव हुआ होगा।

: ६ :

# उपसंहार

सवाल यह उठता है कि तन्दुरुस्ती की जरूरत क्या है ? हम जो कुछ करते हैं उससे तो यही जान पड़ता है कि हम तन्दुरुस्ती की कोई जरूरत ही नहीं समझते। इसमें शक नहीं कि ऐश-आराम करना, शरीर को सब चीजों से ज्यादा अच्छा समझना, उसकी मजबूती पर घमंड करना आदि बातों के लिए ही अगर तन्दुरुस्ती का बनाये रखना जरूरी है तो ऐसी तन्दुरुस्ती से देह में बुराइयों का भरे रहना ही अच्छा है।

सारे धर्मों ने इस शरीर को ईश्वर से मिलने और उसे पहचानने का मन्दिर ठहराया है। यह मन्दिर हमें किराये पर मिला है। मालिक की स्तुति और पूजा के रूप में किराया चुकता है। किरायेदार का दूसरा काम यह होना चाहिए कि वह घर का गलत इस्तेमाल न करे और भीतर और बाहर से साफ रखते हुए ठीक समय पर उसे मालिक को ऐसी हालत में सौंप दे, जिसमें कि उसे मिला था। किरायेदार अगर सारी शर्तों का पालन करता है तो मालिक किराये के दिन पूरे होने पर उसे इनाम देता है और उसे अपना वारिस बनाता है।

सब जीवों के देह होती है और शरीर की बनावट एक-सी ही होती है। सुनने, देखने, सूंघने और भोग भोगने की सब चीजें मौजूद हैं, फिर भी मनुष्य के शरीर को चिंतामणि कहा है। चिंतामणि का मतलब यह है कि उसके द्वारा हम जो चीज चाहें, वही मिल जाय। शरीर को ईश्वर का घर समझा जाय तभी वह काम का है, नहीं तो वह हाड़-मांस का खून से भरा एक

गन्दा वरतन है और उसमें से निकलकर आनेवाला पानी और सांस दोनों जहरीली चीजें हैं।

ईश्वरी नियम पालने से यह शरीर तन्दुरुस्त रह सकता है, शैतानी नियम पालने से नहीं। जहां सच्चा आरोग्य है, वहीं सच्चा सुख है, जो इंद्रियों को वश में कर लेता है, वह सारे संसार को वश में कर लेता है। कारण कि वह आदमी ईश्वर का अंश वन जाता है। रामायण पढ़ने से राम, गीता पढ़ने से कृष्ण, कुरान पढ़ने से खुदा और बाइबिल पढ़ने से ईसा मसीह नहीं मिल सकते। मिल सकते हैं चरित्र से।

उसूल यह है कि शरीर की सेहत तभी अच्छी हो सकती है जब मन की सेहत पूरी-पूरी ठीक हो। मन पूरा-पूरा तभी ठीक होता है जब दिल पूरा-पूरा ठीक हो। यह वह दिल नहीं, जिसे डाक्टर नली से देखते हैं बल्कि वह दिल है, जो ईश्वर का घर है। कहा जाता है कि अगर कोई अपने अन्दर परमात्मा को पहचान ले तो एक भी गन्दा या फिजूल विचार मन में नहीं आ सकता। जहां विचार शुद्ध हों, वहां बीमारी आ ही नहीं सकती। ऐसी हालत को पहुंचना शायद कठिन हो, पर इस बात को समझ लेना तन्दुरुस्ती की पहली सीढ़ी है। दूसरी सीढ़ी है समझने के साथ-साथ कोशिश भी करना। जब किसी के जीवन में यह बुनियादी फेर-बदल होता है तो उसके लिए स्वाभाविक हो जाता है कि वह उसके साथ-साथ कुदरत के उन तमाम नियमों का पालन भी करे जो आजतक आदमियों ने ढूंढ़ निकाले हैं।



: १ :

## रोग और उनका इलाज

अगर लोग तन्दुरुस्ती के नियमों का और तन्दुरुस्ती बनाये रखने के लिए ब्रह्मचर्य का पालन करें तो उन्हें शारीरिक और मानसिक बीमारियां सता ही नहीं सकतीं। पर ऐसे स्त्री-पुरुष हमें मिलते कहां हैं ? बीमारी की हालत में आदमी घबराकर डाक्टर-वैद्यों के पास दौड़ते न फिरें, बल्कि खुद ही बीमारी को दूर करने के उपाय कर सकें, इसलिए नीचे कुछ जरूरी बातें बताई जा रही हैं।

: २ :

## पहली जरूरत

तन्दुरुस्ती के लिए सबसे पहली जरूरी चीज हवा है। इसी तरह रोगों का नाश करने के लिए भी हवा बहुत कीमती है। मिसाल के लिए ऐसे आदमी को लीजिये, जिसे गठिया हो गई हो। उसे गरम पानी की भाप दी जाय तो पसीना आ जायगा और जोड़ खुल जायेंगे। आदमी का शरीर बुखार से आग की तरह जल रहा हो, उसे अगर बिल्कुल नंगा करके खुली हवा में सुला दिया जाय तो उसकी गरमी का माप एकदम कम हो जायगा, उसकी बेचैनी जाती रहेगी। शरीर ठंडा हो और उसे

उढ़ा दिया जाय तो पसीना निकलेगा और बुखार उतर जायगा। पर हम लोग बुखार चढ़ने पर, चाहे बीमार गरमी से घबरा ही क्यों न रहा हो, कमरे के दरवाजे बन्द रखते हैं, उसका सिर और नाक बंद रखते हैं, उसे खूब उढ़ा कर रखते हैं। इससे मरीज घबराता है और कमजोर हो जाता है। यदि गरमी से बुखार आया हो तो ऊपर बताये इलाज से नहीं डरना चाहिए। हां, इस बात की संभाल रखनी चाहिए कि बीमार स्वयं खुला रहकर कांपने न लगे। अगर बीमार को सर्दी मालूम हो तो समझ लेना चाहिए कि उसे घबराहट नहीं है।

पुराने बुखार या दूसरी बीमारी के लिए हवा बदलना एक अक्सीर दवा है। कभी-कभी लोग घर भी बदल देते हैं। घर बदलने से हवा बदल जाती है। घर, कोठरी और गांव आदि के बदलने में हमको इस बात का जरूर खयाल रखना चाहिए कि जहां जाना हो वहां की हवा बहुत बढ़िया हो।

: ३ :

## पानी का इलाज

हवा के इलाज की खूबी हम अच्छी तरह नहीं परख सकते; लेकिन पानी का असर हम देख सकते हैं और उसकी खूबियां तुरन्त जानी जा सकती हैं।

सभी लोग भाप के इलाज को थोड़ा-बहुत जानते हैं। बुखार में बीमार को भाप देते हैं, सिर में बहुत दर्द होने पर अक्सर भाप से दूर किया जाता है। गठिया से जोड़ों के कड़े हो जाने पर बीमार को जल्दी फायदा पहुंचाने के लिए भाप देकर

फौरन ठंडे पानी में नहलाने से उसे बड़ा लाभ होता है। शरीर पर फोड़े-फुंसी होने पर मरहम-पट्टी से काम नहीं चलता, पर भाप देने से वे एकदम नरम पड़ जाते हैं।

बहुत थका हुआ आदमी अगर भाप ले, गरम पानी से नहा-कर फौरन ठंडे पानी से नहा ले, तो शरीर हल्का हो जाता है, थकावट उतर जाती है। जिसे नींद न आती हो वह भाप लेकर ठंडे पानी से नहा ले और खुली हवा में लेटे तो फौरन नींद आ सकती है।

भाप की जगह गरम पानी भी काम में ला सकते हैं। अगर पेट में बहुत दर्द होता हो तो गरम पानी से सेंकने से फौरन आराम होगा। कभी-कभी उल्टी कराने की जरूरत पड़ती है। ज्यादा पानी पीने से उल्टी हो सकती है। जिन्हें कब्ज रहता हो वे यदि सोते समय या सवेरे दातुन के बाद गर्म पानी पियें तो दस्त आ सकता है। दस्त के लिए चाय का इस्तेमाल करने से उलटा नुकसान होता है।

भाप देने के लिए बेंत की कुरसी के नीचे जलती लकड़ी या कोयले की छोटी-सी अंगीठी रखी जाय। अंगीठी पर एक पतीली पानी भर के मुंह ढंककर रख दें। कुरसी पर एक कंबल इस तरह डाल दें कि वह आगे की तरफ लटकता रहे, जिससे बीमार को अंगीठी या भाप की आंच न लगे। फिर बीमार को कुरसी पर बैठाकर उसके चारों तरफ चादर या कंबल लपेट दें, और पतीली पर से ढक्कन हटा दें। बीमार का सिर ढकने की जरूरत नहीं। अगर बीमार उठ-बैठ न सकता हो तो उसे रस्सी या लोहे के पलंग पर लिटाकर भाप दी जा सकती है। इसमें कंबल को इस तरह रखें कि गरमी और भाप बाहर

न निकलने पाये।

भाप देते समय इस बात का ध्यान रक्खें कि रोगी जल न जाय, उसके कंबल में आग न लग जाय। अगर बीमार की हालत बहुत ही नाजुक हो तो बहुत सोच-समझकर भाप दें।



भाप यों लें

शरीर के किसी भी हिस्से को भाप दी जा सकती है। किसी का सिर दुखता हो तो पतीली में पानी उबाल कर उस पर सिर्फ माथा रखें।

गरम पानी और भाप का फायदा सब लोग समझते हैं, पर ठंडे पानी का फायदा समझने वाले बहुत कम दिखाई पड़ते हैं। ठंडे पानी में ताकत देने का गुण अधिक होता है। बुखार, शीतला और चमड़े के रोगों में ठंडे पानी की चादर लपेटने का इलाज अक्सीर है। हर आदमी बेखटके इसे आजमा सकता है। अगर आदमी का दिमाग विगड़ गया हो, सन्निपात ने घर दबाया हो तो बर्फ के पानी में भिगोया हुआ कपड़ा सिर पर रखने से शांति मिलती है। जिसे दस्त न होता हो, वह बर्फ के पानी में भिगोया कपड़ा अपने पेट पर रखे तो दस्त आ जायगा। किसी जगह से

